# एक

"मनुष्य आदर्श के लिए लड़ रहा है। लड़ते-लड़ते उसे कितने युग बीते ! किन्तु उसकी लड़ाई का अन्त नहीं है। क्या इसलिए कि वह उसे छू नहीं पाता ?—या इसलिए कि आदर्श कल्पना-भर है—स्वप्न ? नहीं।

मनुष्य के कन्धे समाज-भवन की चौखट से लगे हैं। वह अपनी योजनाओं को स्वतः पूर्ण कर नहीं पाता। उसे चाहिए अपने पीछे समाज की स्वीकृति का हाथ, उसका पोषण। किन्तु समाज की नीति-रीति और उसकी मान्यतायें अतीत के अनुभवों—उनके निष्कर्षों—से आधारित रहती हैं। वे वर्तमान को नहीं देखतीं, वे भविष्य को भी नहीं देखतीं। इसका फल यह होता है कि मनुष्य के अन्तर में आग लग जाती है। सुलगता हुआ मनुष्य कुछ काल तक चलता रहता है—चलता रहता है। लेकिन यह चलना तो गति नहीं है। यह तो घसिटना है—दुर्गति।

इस दुर्गति से बचने का एक ही मार्ग है कि वह आग जो मनुष्य के अन्तर में लगी है, उसकी व्यक्तिगत न रहकर सम्पूर्ण समाज की हो जाय। तभी समाज की नीति और उसके; मान बदल सकेंगे, और तभी वह अपने उस आदर्श को पा सकेगा, जिसके लिए उसने लड़ाई प्रारम्भ की थी।

किन्तु तब तक उसका आदर्श और आगे बढ जायगा।

उसे सदा लड़ना है, लड़ते ही जाना है।'

सोचता हुआ गिरधारी उस दिन भी जब सोने के लिए पलँग पर गया, तो ग्यारह बज गये थे। नींद उसे आ जानी चाहिए थी, लेकिन आ नहीं रही थी।—"सवेरे ही उठकर उसे सम्पादकीय लेख लिखना है। नौ बजते-बजते फ़ोरमैन मैटर माँगेगा।···तनखाह उसकी कई मास की चढ़ गयी है। आज कह रहा था—'पंडितजी, अब काम चल नहीं रहा। एक-एक दिन बड़ी मुश्किल से कटता है। किसी तरह कुछ रुपये का प्रबन्ध कर ही दीजिये'। यह वह आदमी है जिसने संकट के समय हमारा साथ दिया है! स्त्री के आभूषण गिरवी रखकर इसने हमें कागज़ खरीदने के लिए रुपया जुटाया है।··· मैशीन के इंस्टालमेंट की तारीख भी आज बीत गयी। कल ही मुमकिन है उसका तक़ाज़ा भी आ धमके।···पत्र के लिए अब नया टाइप भी चाहिए। हमारे स्टैंडर्ड के अनुरूप छपाई हो नहीं रही है। हेडिंग-टाइप्स तो बहुत ज्जादा घिस गये हैं।···ये मेहरोत्रा-वोटर-कम्पनी वाले अगर एक पेज का विज्ञापन दे दें···।'

और इसी समय रेणु उसके निकट आ गयी। बोली—जान पड़ता है, रज्जन को ज्वर हो आया है। ज़रा देखो तो चलकर।

गिरधारी के जी में आया, वह साफ़ कह दे—'भाड़ में जाय रज्जन और ऊपर से गिरो तुम!' लेकिन उसने कुछ कहा नहीं। एक झोंका आया और चला गया। वह सोचने लगा—रज्जन को ज्वर आ गया। मुझको क्यों नहीं कुछ हो जाता। सात-सौ-बयालिस आदमी एक हफ्ते के अन्दर लूं और टाइ-फॉयड से मर गये और मुझको···? वह उठा और उसने दूसरे कमरे में जाकर देखा, सचमुच रज्जन को ज्वर आ गया था। गिरधारी ने ज्यों ही उसके बदन पर हाथ रक्खा, रज्जन ने आँखें खोल दीं। बोला—मानी। वह 'पानी' को मानी कहता है।

प्यार से रज्जन की ठुड्डी पकड़ कर उसे ज़रा-सा हिलाते हुए गिरधारी ने पूछा—तुमको बुखार आ गया?

उसकी आँखें रज्जन की दृष्टि पर बिछी हुई हैं। वे उसकी व्यथा का आदि खोज रही हैं। वे जानना चाहती हैं कि यह व्यथा इसे हुई क्यों। साथ ही वह

यह भी जानने को व्याकुल हैं कि इस व्यथा का अन्त कहाँ है।

रज्जन व्यथित जरूर है, किन्तु वह अपने बाबू के प्यार को भी जानता है। वह जानता है कि मेरी व्यथा से बाबू को दुःख होता है। उसने पलक जरा गिराये, फिर खोले। तदनन्तर वह बोला—"हाँ बाऊ, अमें बुखाल आ दया।" किन्तु जान पड़ता है, केवल इस स्वीकृति-मात्र से उसे संतोष नहीं हुआ। तभी उसने क्षण-भर रुककर कहा—तल अत्या हो दायदा।

जब कभी बुखार आता है, यह यही कहता है—'कल अच्छा हो जायगा।' लक्ष करता हुआ गिरधारी उसके उज्ज्वल भविष्य की बात सोचने लगा। आल्हाद की एक लहर आयी और उसके अन्तर में फैल गयी।

इसी क्षण पहले शीशे की छोटी गिलसिया में थोड़ा पानी उड़ेलकर रेणु ने उसे पिला दिया; फिर अपनी धोती के अँचल से उसका मुँह पोंछ दिया।

रज्जन थोड़ा उचका और कुछ निश्चय-सा करता बोला—तल अम तो अपने छाथ ले तलना। अत्या बाऊ!

"अच्छा, अच्छा। हम तुमको दफ्तर जरूर ले चलेंगे। वहाँ तुमको तसवीरें दिखलावेंगे।" आश्वासन और उत्साह देते हुए गिरधारी कहने लगा। यद्यपि वह जानता था कि अभी दो-चार दिन रज्जन बाहर जा न सकेगा।

पिता की बात सुनकर रज्जन कितना प्रसन्न हुआ! विस्मयान्वित होकर वह पूछने लगा—तछवीलें! और सान्त्वना देते हुए गिरधारी ने उत्तर दिया—हाँ, तसवीरें। बहुत-सी दिखलायेंगे। अच्छा अब तुम चुपचाप सो तो जाओ।

किन्तु रज्जन एक बात और कहकर चुप होगा। उसे कहे बिना वह कैसे चुप होता! अधीर होकर बोला—लाल-लाल तछवीलें दिखलाना। अत्या बाऊ!

"अच्छा-अच्छा" कहते और उसकी पीठ को थपथपाते हुए गिरधारी ने कहा—लेकिन तुम सो तो जाओ।

रज्जन ने आँखें मूंद लीं।

गिरधारी जब दूसरे कमरे की ओर बढ़ने लगा, तो रज्जन ने एक वार फिर रेणु से कहा—अम्मा, वाऊ अमतो अपने छात दफ्तल ले दायंदे। वहाँ वे अमें लाल-लाल तछवीलें दिथलायेंदे।

रेणु रज्जन की उल्लसित मुद्रा देखती रही।

उधर गिरधारी क़दम आगे बढ़ाता हुआ सोच रहा था—'रज्जन के लिए हर तसवीर लाल होती है।' एक गौरव का भाव उसके मन में आ-आकर फैलता है। फिर एक धुंधला दृश्य भविष्य के पट पर आता हुआ स्पष्टतर होता जाता है। ऊर्जस्वित और महान्।

मकानों और प्रासादों, कुटियों और झोंपड़ियों, देव-मन्दिरों, मसजिदों और चर्चों के घण्टे बज रहे हैं; झाँझ, मृदंग, शंख तथा अज़ान आदि की ध्वनियाँ गूंज रही हैं; सामूहिक और सम्मिलित लक्ष-लक्ष जनसमुदाय के नारे विजय के निर्घोष, जैसे एक विश्वव्यापी कोलाहल के साथ नाना रीतियों और प्रकारों से एक ही मन्तव्य प्रकट कर रहे हैं—लाल तसवीरें!···स्वर उत्तरोत्तर आगे बढ़ रहा है और बुलन्द हो-होकर ऊँचा उठता जाता है।

रेणु पहले तो रज्जन की खाट के पास खड़ी रही; किन्तु फिर स्वामी के पीछे हो ली।

गिरधारी चलते हुए लौट पड़ा। वह निश्चिंत तो था ही सजग भी था। कहने लगा—मौसम बदल रहा है। सावधानी से रहने की आवश्यकता है। हवा चल रही है। नमी भी उसमें आ सकती है। यह चारपायी इस खुली खिड़की के सामने पड़ती है। इसको जरा भीतर की ओर खिसका लो, ताकि बौछार न लगने पाये। सवेरे डाक्टर को दिखा देना होगा। चिन्ता की क़तई ज़रूरत नहीं है।

पत्नी को आदेश देकर, फिर उसे समझाकर, वह दूसरे कमरे की ओर चल दिया।

रेणु भी गिरधारी के पीछे दो कदम चली, फिर लौट आयी और रज्जन की खाट के निकट बैठ गयी। उसे खेद हो रहा था कि इनसे जाकर मैंने

कहा ही क्यों ? सुनकर और देखकर कितने चिंतित हो उठे ! कितनी बार सोचती हूँ, कितनी बार तै करती हूँ कि इनको घर की चिन्ताओं से मुक्त रक्खूँ। लेकिन क्या करूँ, जी नहीं मानता। मुझसे कहते हैं—चिन्ता मत करो; और वह चिन्ता होती है, वास्तव में उन्हीं की।

सोचती हुई रेणु फिर उठी और रज्जन की खाट भीतर की ओर खसकाने लगी।

गिरधारी : अवस्था चालीस के लगभग। बदन एकहरा, वर्ण गेहुँआ लम्बी नाक पर सुनहले फ्रेम के चश्मे के ब्रिज। खादी का कुरता पहनते हैं। पैरों में अकसर चप्पल रहती है; कभी-कभी लाल महाराष्ट्रियन जूता, जिसकी एड़ी मुड़ी रहती है। पैदल जरा तेज चलते हैं। काम के समय मजाक से चिढ़ते हैं। हाथ में छाता-छड़ी कुछ नहीं रखते। सिर प्रायः खुला रहता है। बालों का एक गुच्छा कभी-कभी दायीं भौंह तक आ जाता है।

मजदूरों की सभा में भाषण देना है। संघ के मंत्री शर्म्माजी को घेरे खड़े हैं। उनका कथन है कि बिना आपके हमारी सभा कैसे सफल होगी ? चलना तो पड़ेगा ही और शर्म्माजी इक्के पर उस समय भी चले जा रहे हैं, जब मिलों के मालिक खस की टट्टियों के अन्दर अपनी दोपहर की नींद और ताश-शतरंज अथवा कैरम की बैठकें भी पूरी नहीं कर पाते।...जिला किसान-सभा का वार्षिकोत्सव है; और हो रहा है किसी गाँव में। सर्दी के दिन हैं और आजकल पाला गिर रहा है। लेकिन शर्म्माजी को जाना तो पड़ेगा ही और वे चले जा रहे हैं ! रात को जागरण, दिन को विचार-विमर्श, झगड़े और समझौते। सफर की थकान और आते-आते "संजीवन" का पिछड़ा हुआ कार्य-निर्वाह।...खाना खाने बैठे हैं और अन्दर खबर आ गयी कि वंशीधर के घर तलाशी हुई। पुलिस ने कुछ कागजात ले लिये और उसको गिरफ्तार कर लिया। सोचने लगते हैं—अगर यह वंशीधर जेल में ठूँस दिया गया, तो फिर जिले-भर में किसानों के बीच कौन कार्य करेगा !...रात को जाते समय प्रूफ पर फ़ाइनल ऑर्डर दे गये थे। प्रातःकाल पत्र निकल जाना चा [illegible] । किन्तु रात को चलते-चलते मालूम नहीं किस प्रकार एक ट्रे

मशीन में दबकर पिसकर रह गया ! रात को बारह बजे खबर मिली। ट्रैडिलमैन को हॉस्पिटल पहुँचाया। फिर उसके घर जाकर पिता-माता और भार्या को सक्रिय सान्त्वना दी।

विपिन एक कर्मठ युवक है। हजारों मजदूरों को अखबार पढ़ने योग्य बनाने का सारा श्रेय उसी को प्राप्त है। लेकिन बेचारा गरीब बहुत है। कांग्रेस का अधिवेशन मद्रास में हो रहा था। बड़ी इच्छा थी कि इस अधिवेशन को निकट से देखने का सुअवसर पाये। लेकिन इतना पैसा कहाँ था उसके पास कि वह जाने का साहस कर सकता। पहले से कुछ कहा भी नहीं उसने। जब चलने का दिन निकट आया, तब कहीं उसने कह दिया—शर्म्माजी मुझे साथ न ले चलियेगा ?

विपिन की बात सुनकर शर्म्माजी ने सोचा—इस प्रस्ताव के अन्दर एक कर्मठ किन्तु आर्थिक दृष्टि से असफल, निराश और पराजित युवक की आकांक्षा है और उसे पूर्ण होना चाहिये। तब विचारों की आँधियाँ आयीं और गयीं। वे सोचने लगे—हम दूसरों की आँखों से प्रायः अपने को देखते हैं और वे आँखें देखती हैं हमारे बहिरंग को। अन्तरंग हमारा उनकी आँखों में आ कहाँ पाता है ! वे हमारे मन की बात क्या जानें ? वे क्या जाने कि हमारी वास्तविक स्थिति कैसी है ? वे तो केवल उतना जान पाते हैं जितना हमारे भीतर न रहकर कार्य के रूप में बाहर आकर प्रकट हो जाता है। यद्यपि वह भी हमारी कल्पना और योजना के लेखे होता अपूर्ण—और कभी-कभी तो अप्रत्याशित—ही है। इस प्रकार हमारा यथार्थ परिचय न संसार को मिल पाता है न हमको।

—तो मन के अन्दर-ही-अन्दर उठने और घुमड़नेवाली आकांक्षाएँ और योजनाएँ कुछ नहीं हैं। व्यक्ति के जीवन और व्यक्तित्व की रेखाओं के साथ उनका कोई महत्व नहीं।—यदि उन्हें कार्य का रूप वह दे नहीं सका।

विपिन जिस समय साथ ले चलनेवाली बात कह रहा था, उस समय रात थी और ग्यारह बज रहे थे। दस बजे के लगभग शर्म्माजी खद्दर-भण्डार में

थे। उनकी बड़ी इच्छा थी कि इस बार चेस्टर बनवा लें। लेकिन इतना टाइम नहीं रह गया था कि चेस्टर बन सकता। फिर भी चर्चा कर बैठे कि देखें, क्या जवाब मिलता है।

बोले—क्यों भई लियाकत, दो रोज़ में चेस्टर नहीं सिलवा सकते !

पहले तो लियाकत ने सुनकर मुसकरा दिया; फिर बोला—आप भी ख़ूब हैं शर्म्माजी। परसों आपको जाना है और चेस्टर सिलाने की बात आप आज—सो भी इस वक़्त—कर रहे हैं, जब दुकानें बन्द होने को हैं।···ख़ैर, मैं कोशिश करूँगा। आप कपड़ा पसन्द कर लीजिये और नाप दे दीजिये।··· अरे भई रामप्रताप, जरा मास्टर घोष को तो देखना; शायद अभी दुकान न बढ़ाई हो।

और सचमुच मास्टर घोष दुकान बढ़ाकर घर जा ही रहे थे। शर्म्माजी का काम है, यह जानकर तुरन्त चले आये। शर्म्माजी ने कपड़ा पसन्द करके नाप दे दिया था। यहाँ घर आये हुए अभी आधा घण्टा ही हुआ होगा।

तो इस समय विपिन की बात सुनकर उपर्युक्त बात सोचते हुए शर्म्माजी ने मुसकरा दिया। बोले—अच्छी बात है। लियाकत भाई को मेरा यह पत्र दे देना। बहुत प्राइवेट है।

पत्र लेकर निराश विपिन बिना स्पष्ट उत्तर पाये चलने लगा। उसे साहस नहीं हुआ कि अपनी याचना को एक बार फिर से दोहराये।

किन्तु उसी समय शर्म्माजी ने उसे रोककर कहा—और सुनो। चलने का प्रबन्ध हो जायगा। ट्रेन-टाइम से घंटाभर पहले यहीं आ जाना। भला !

और दूसरे दिन विपिन शर्म्माजी के साथ ट्रेन में बैठा कांग्रेस सेशन देखने जा रहा था।

लेकिन लियाकत भाई को आज तक शिकायत है कि शर्म्माजी स्वभाव के बड़े सनकी हैं। अपने ऊपर किसी की सद्भावना के ज़ोर का स्पर्श तक नहीं आने देते। एक-आध सज्जन से उन्होंने इस सिलसिले में कह भी डाला—मान लीजिये कि उनके पास रुपये की कमी थी। लेकिन इससे क्या ! क्या

हम उनके पास तकाजा भेजते ? जब चाहते, तब रुपया भेज देते। अजीब आदमी हैं साहब, क्या कहा जाय !

और शर्म्माजी हैं कि इस भेद की चर्चा उन्होंने विपिन से भी नहीं की। रह गया लियाक़त। सो उसको सफ़ाई देने की उन्होंने आवश्यकता नहीं समझी। कहनेवाले ने जब उनको सूचित किया, तो अपने सम्बन्ध में लियाक़त की शिकायत सुनकर जरा-सा हँस भर दिया और बस।

## दो

"सृष्टि का क्रम कितना अद्भुत है ! कहाँ का जन्मा व्यक्ति—और संसार भर में पता नहीं कहाँ-कहाँ घूमता चक्कर काटता फिरता है ! शत-शत अवसर उसे मिलते हैं, संयोग वश हो कि कार्यवश। उनकी थोड़ी-बहुत निकटता भी उसे मिलती है। परन्तु न कहीं कोई आँधी आती है, न तूफ़ान। संसार अपनी गति से चलता रहता है। किन्तु एक-न-एक दिन कहीं-न-कहीं कोई ऐसा संयोग भी आ जाता है, जब समाज और संस्कृति की समस्त सीमाएँ और मर्यादाएँ, अवसरों के अभाव और असुविधाएँ, दूर खड़ी रह जाती हैं। एक दूसरे को देखता है और देखता है। वह फिर-फिर कर देखता है और देखता चलता है। नित्य, नहीं तो जब कभी अवसर मिला तब। न अवसर मिला, तो अवसर को वह मिलता है। अवसर उसे नही पहचानता, तो वह स्वयं अपने आपको अवसर के ऊपर फेंक देता है। विवश अवसर आते हैं और व्यक्ति को अपना पूरक मिल जाता है।"

इस मिलन में रुपया बाधक होता है ?

नहीं।

समाज ?

यह भी नहीं।

संस्कृति, धर्म तथा राजव्यवस्था ? कहीं कोई नहीं। पुरुष और स्त्री के प्रकृत मिलन मे किसी प्रकार की कोई विषमता, कोई प्रतिरोध, बाधक नही है। मनुष्य की शक्ति, उसका साहस और शौर्य इस मिलन के सम्बन्ध मे समस्त अवरोधों से ऊपर हैं। यदि वह इसमें असफल रहा है, आज तक है और सोचता है कि भविष्य में भी रहेगा, तो यह एकमात्र उसकी अपनी निष्क्रियता, दुर्बलता और पराजय भावना है। सृष्टि ने उसको इस विषय में सर्वथा स्वतंत्र और विजयी बनाया है।'

कभी किसी ग्रन्थ में गिरधारी ने पढ़ा था। उस समय उसने इस कथन पर विशेष ध्यान नहीं दिया था। किन्तु आज—और इस समय, जबकि यहाँ नवाबगंज मे वह कार्यवश आ गया है और इस चलते राजपथ पर प्रश्नों की झड़ी, उसके समक्ष वर्षा-सी, लग रही है—उसे यही वाक्य बार-बार स्मरण आ रहे हैं। न जाने क्यो ?

"अरे आप यहाँ कहाँ मास्टर साहब ?"

कुछ अपरिचित सा-स्वर है। लेकिन कथन में यह माधुरी क्यों है ? जान पड़ता है, ध्वनि परिचित है। दृष्टि सामने जा पड़ती है।—ओ, यह बात है। कुछ समझ में आ रहा है। अपरिचित और अज्ञात को स्मृति ने अपने अंक में भर लिया है। जान पड़ता है, सब कुछ स्पष्ट रूप से समक्ष आ गया है—वह, जो अपरिचित था और वह भी, जो परिचित था ; वह जो अज्ञात था और वह भी जो ज्ञात था। जान पड़ता है , ज्ञात-अज्ञात, अपरिचित-परिचित दोनों-के-दोनों मिलन के पथ पर आ गये हैं।

निदान यह प्रश्न अकेला नही है। साथ मे वे भी हैं, जिन्होंने प्रश्न किया है। वे गिरधारी के निकट आ रही हैं। पर वे है कौन ?

यह जार्जेट की साड़ी , रंग हलका आसमानी, जिसमें उड़ते हुए बादल का आभास। यह किनारे पर सफेद चमकीला गोटा, जिससे पता चले कि कभी-कभी बिजली भी चमक उठती है। यह ब्लाउज जिसकी भूमि नीली, लेकिन छाप जिसमें मयूर के बैंजनी गुच्छों और उनकी हरी-हरी पत्तियों की।

ये गोरी मांसल अनावृत बाहें और स्कन्धमूल से ही ऊँचाई का पथ-निर्देश करने वाले वक्ष-कन्दुक। ये नोकदार नयन, जिनमें आकर्षण का मद और निमंत्रण। यह शृंखलित, नीचे की ओर पतली पड़ती हुई गुम्फित, काली रेशमी चोटी नितम्ब-प्रान्त के नीचे तक लहराती हुई। अंगरेजी से एम० ए० किया है। वायोलिन बजाने में कई प्रतियगिताओं के पुरस्कार और पारितोषिक ले चुकी हैं। आजकल नृत्यकला में अभ्यास चल रहा है। हाथ में एक पतली जंजीर, जिसमें बँधा हुआ रेशम से मुलायम घने और बड़े-बड़े बालों का कुत्ता जीभ निकाले हाँफ रहा है। कभी-कभी आँखें मूंद-मूंदकर खोलता है।

एक बार देखकर शर्माजी विस्मित हो उठे।—"ऐसी नारी और उनसे परिचय!" कुछ सोचते हुए बोले—ओः तुम हो मालती। दूर से देखकर मैं तो हैरान हो उठा कि यह है कौन, जो···? और कहो, अच्छी तरह हो न?

"आपकी कृपा से।"

उत्तर में शिष्टाचार है या व्यंग्य, कुछ स्पष्ट नहीं हो रहा है। व्यंग्य हो, तो कहीं दूर—प्रच्छन्न—हो सकता है। इस समय तो शिष्टाचार-मात्र झलकता है।

"यों ही जरा एक काम से आ गया था।"

जी, तो आप बेकाम भी आते-जाते हैं!

"लेकिन इस तरह यहाँ पैदल कैसे?"

प्रश्न में आभिजात्य है, लक्ष कर लेते हैं। तो भी उत्तर देते हैं—क्यों. दस कदम पर इक्का या बस जो मिलेगी!

एक खिल-खिल और मुसकराहट के बीच की हँसी। पश्चिम की ओर संकेत करती हुई बोली—इतनी दूरी को आप दस कदम कहते हैं!···

विस्मय के साथ चेष्टा थोड़ी बदलती है। कुत्ता चलने की ज़िद करता है, तो उसको रोकती हुई कहती है—रुक रे विन्टर, अभी चलती हूँ।

लेकिन यहाँ आप आये किसके यहाँ, यह आपने नहीं बतलाया?

सो, मुख्य प्रश्न यह है कि हज़रत आजकल आते-जाते कहाँ हैं ; और यह कि फिर इस बात को छिपा क्यों रहे हैं।

उत्तर देते हैं—अपने एक वर्कर (कार्यकर्त्ता) के यहाँ। उसको टी० बी० हो गयी है। घर में वृद्धा माता, युवती भार्या और तीन छोटे-छोटे बच्चे।

"हाँ, फिर यह तो दुनिया है।" मालती ने कुछ इस तरह उत्तर दिया, जैसे यह एक साधारण बात है और इस दुनिया में इस तरह की बातें तो चलती ही रहती हैं। जैसे इस पर ध्यान देना भी व्यर्थ-सा है। किन्तु फिर इस कथन को मानो गौन बनाते हुए उसने कहा—पर आपने कभी हमारे यहाँ आने की कृपा नहीं की!

बात चौंका देने की है ? क्योंकि मालती-सी नारी और शर्म्माजी से उसको यह शिकायत हो ! जान पड़ता है, तभी मुसकरा उठते हैं। कुछ सोचने और भटकते हुए कहते हैं—तुम्हारे यहाँ ?—हाँ, तुम्हारे यहाँ भी आ सकता हूँ। लेकिन पहले यह जान लेना चाहता हूँ कि इस शिकायत का उद्देश्य क्या है ?

प्रश्न के अन्दर एक चोट है, एक आरोप ; मालती अनुभव करती हुई कुछ सकपका उठती है। किन्तु उस आरोप की पकड़ में आत्मीयता का मार्दव भी तो है, लखकर तुरन्त मुसकराती हुई उत्तर देती है—चलिये चलिये। मास्टर साहब, आप बात बनाना बहुत जानते हैं। आते तो कभी हैं नहीं, और···। अरे मुझसे न सही, किन्तु कला से तो आपको कुछ दिलचस्पी हो ही सकती है।

उपालम्भ भी हो तो इतना मृदुल।

एकाएक सारे बदन में जैसी बिजली दौड़ जाती है। सोचते —'अरे मुझसे न सही।'—तात्पर्य यह कि मुझसे भला काहे को दिलचस्पी होने लगी।

जैसे अपने आपसे पूछना चाहते हैं—क्यों ? सचमुच तुम अब अपने को इस दिलचस्पी से बिलकुल दूर मानते हो ?

मन्द-मन्द मुसकराते हुए शर्म्माजी मालती के साथ चल देते हैं। चलते हुए सोचते जाते हैं—'कला से दिलचस्पी ?' प्रश्न अपने में पूर्ण है। व्यापक भी कम नहीं है। किन्तु तुरन्त, अपने ऊपर एक कर्तव्यभार का जैसे एक झटके

के साथ, अनुभव होने लगता है। गम्भीर होकर उत्तर देते हैं—मेरा जो वर्कर आज टी० वी० से आक्रान्त है, उसके जीवन का मूल्यांकन करने और उसे समाज की आँखों में अँगुली डालकर सुझाने में सहायक वह कितनी है, मेरे निकट तो कला का मूल्य इसी तरह कुछ आँका जा सकता है।

उधर एक झटका अपने चेतन मस्तिष्क के भीतर मालती भी अनुभव करती है। सोचती है कि वह इस व्यक्ति के आगे कितनी तुच्छ है! किन्तु फिर मन में आता है कि कुछ हो, मैं इनको अपने से दूर नहीं मानती। कभी-कभी इस दावे पर उसे सन्देह भी होने लगता है। तब वह सोचती है—मुझमें क्या ऐसा कुछ है जो——जो——?

कुत्ता फिर उसे एक ओर खींच रहा था। उसे रोकती हुई वह कह देती है—आप तो हर बात उपयोगिता की दृष्टि से देखते हैं। तभी आपसे बात करते हुए डर लगता है।

"आरोप यथार्थ है।" शान्त किन्तु स्निग्ध मन से शर्म्माजी बोल रहे हैं—लेकिन यह डर जो लगता है, यही थोड़ा गड़बड़ है। इसी को निकाल डालना होगा।

मालती को लगता है, जैसे कोई उसे छू रहा है। वह कह रही है—अच्छा, आपने मेरा वायोलिन तो सुना ही होगा।

"कहाँ? ऐसा अवसर कभी नहीं मिला!"

"आल-इंडिया-म्यूजिक-कान्फ्रेंस में गतवर्ष मैंने वह जो प्राइज पाया था······।"

"हाँ, सुना था।" शर्म्माजी का उत्तर है—लेकिन सुनने का अवसर कहाँ मिला! हम लोगों को अपने काम से इतनी छुट्टी कहाँ मिलती है, जो······।

मालती सड़क से हटकर दायीं ओर एक कोठी की तरफ घूमने लगती है।

शर्म्माजी—तो आजकल तुम इस कोठी में रहती हो!

"जी, पिताजी ने इसे सन् ३५ में बनवाया था।" कहती हुई मालती गौरव-भार से विलसित हो उठी। किन्तु गिरधारी को याद आ गया कि उसका जो

कच्चा मकान देहात में किसी तरह कुछ खड़ा भी रह गया था, इस वर्ष वह गिरकर पट पड़ गया ! फिर फाटक के भीतर लॉन को पार करते और पोर्टिको तक पहुँचते-पहुँचते बोल उठे—"कितने दिनों बाद मिलना हो रहा है ! क्या ऐसा नहीं हो सकता था कि कभी-कभी आफिस में आकर ही मिलती रहतीं ?" कहते-कहते एक बार फिर सोचने लगे—रेणु उस मकान में ब्याह के समय दस-पाँच दिन ही तो रहने पायी थी।

बरामदा आ गया है। अमिया एक (नौकरानी) अन्दर से निकलती हुई बोल उठी—आप कहाँ थीं ? माँ जी आपको पूछ रही थीं।

मालती अनिच्छापूर्वक बोली—"यहीं सड़क पर तो घूम रही थी" और शर्माजी को ऊपर सीढ़ी की ओर ले जाने लगी। विक्टर की जंजीर उसने अमिया को दे दी।

आगे-आगे शर्माजी चले, पीछे पीछे मालती।

सीढ़ी पर चढ़ती हुई मालती ने उत्तर दिया—"हो क्यों नहीं सकता था ?···पर यह हो सकने की बात आपने खूब कही !" फिर ऊपर के कमरे में पहुँच कर बोली—लेकिन मैंने अभी पूछा न था आपसे, आपने कभी मेरे यहाँ आने की कृपा नहीं की !

शर्माजी पहले मुसकराने लगे। फिर कमरे की सजावट देखते हुए बोले—हूँ; तो यह बात है !

इसी समय अमिया आ गयी। उसने पंखा खोल दिया।

मालती बोली—दो गिलास शरबत बनाकर ले आना।

अमिया चली गई। किन्तु तत्काल ही प्रतीत हुआ, कुछ लोग सम्भवतः और आ रहे हैं। नीचे से उनका बोल स्पष्ट सुनाई दे रहा था।

इसी क्षण उल्लसित मालती बोली—आपको किसी अत्यन्त आवश्यक कार्य से कहीं जाना तो नहीं है ? मेरा मतलब केवल यह जानने से है कि आध घंटा तक तो आप ठहरेंगे ही।

जान पड़ता है, शर्माजी उसकी ग्रीवा पर उड़ती हुई एक लट की ओर देख रहे थे। बोले—अब तो उलझ ही गया हूँ······।

के साथ, अनुभव होने लगता है। गम्भीर होकर उत्तर देते हैं—मेरा जो वर्कर आज टी० बी० से आक्रान्त है, उसके जीवन का मूल्यांकन करने और उसे समाज की आँखों में अँगुली डालकर सुझाने में सहायक वह कितनी है, मेरे निकट तो कला का मूल्य इसी तरह कुछ आँका जा सकता है।

उधर एक झटका अपने चेतन मस्तिष्क के भीतर मालती भी अनुभव करती है। सोचती है कि वह इस व्यक्ति के आगे कितनी तुच्छ है! किन्तु फिर मन में आता है कि कुछ हो, मैं इनको अपने से दूर नहीं मानती। कभी-कभी इस दावे पर उसे सन्देह भी होने लगता है। तब वह सोचती है—मुझमें क्या ऐसा कुछ है जो——जो——?

कुत्ता फिर उसे एक ओर खींच रहा था। उसे रोकती हुई वह कह देती है—आप तो हर बात उपयोगिता की दृष्टि से देखते हैं। तभी आपसे बात करते हुए डर लगता है।

"आरोप यथार्थ है।" शान्त किन्तु स्निग्ध मन से शर्म्माजी बोल रहे हैं—लेकिन यह डर जो लगता है, यही थोड़ा गड़बड़ है। इसी को निकाल डालना होगा।

मालती को लगता है, जैसे कोई उसे छू रहा है। वह कह रही है—अच्छा, आपने मेरा वायोलिन तो सुना ही होगा।

"कहाँ? ऐसा अवसर कभी नहीं मिला!"

"आल-इंडिया-म्यूजिक-कान्फरेंस में गतवर्ष मैंने वह जो प्राइज़ पाया था······।"

"हाँ, सुना था।" शर्म्माजी का उत्तर है—लेकिन सुनने का अवसर कहाँ मिला! हम लोगों को अपने काम से इतनी छुट्टी कहाँ मिलती है, जो······।

मालती सड़क से हटकर दायीं ओर एक कोठी की तरफ घूमने लगती है।

शर्म्माजी—तो आजकल तुम इस कोठी में रहती हो!

"जी, पिताजी ने इसे सन् ३५ में बनवाया था।" कहती हुई मालती गौरव-भार से विलम्बित हो उठी। किन्तु गिरधारी को याद आ गया कि उसका जो

कच्चा मकान देहात में किसी तरह कुछ खड़ा भी रह गया था, इस वर्ष वह गिरकर पट पड गया ! फिर फाटक के भीतर लॉन को पार करते और पोर्टिको तक पहुँचते-पहुँचते बोल उठे—"कितने दिनों बाद मिलना हो रहा है ! क्या ऐसा नही हो सकता था कि कभी-कभी ग्राफिस में ग्राकर ही मिलती रहती ?" कहते-कहते एक बार फिर सोचने लगे—रेणु उस मकान में ब्याह के समय दस-पांच दिन ही तो रहने पायी थी।

बरामदा ग्रा गया है। ग्रमिया एक (नौकरानी) ग्रन्दर से निकलती हुई बोल उठी—ग्राप कहाँ थीं ? माँ जी ग्रापको पूछ रही थीं।

मालती ग्रनिच्छापूर्वक बोली—"यहीं सड़क पर तो घूम रही थी" ग्रौर शर्म्माजी को ऊपर सीढी की ग्रोर ले जाने लगी। विक्टर की जंजीर उसने ग्रमिया को दे दी।

ग्रागे-ग्रागे शर्म्माजी चले, पीछे-पीछे मालती।

सीढी पर चढती हुई मालती ने उत्तर दिया—"हो क्यों नहीं सकता था ?···पर यह हो सकने की बात ग्रापने खूब कही !" फिर ऊपर के कमरे में पहुँच कर बोली—लेकिन मैंने ग्रभी पूछा न था ग्रापसे, ग्रापने कभी मेरे यहाँ ग्राने की कृपा नही की !

शर्म्माजी पहले मुसकराने लगे। फिर कमरे की सजावट देखते हुए बोले—हूँ; तो यह बात है !

इसी समय ग्रमिया ग्रा गयी। उसने पंखा खोल दिया।

मालती बोली—दो गिलास शरबत बनाकर ले ग्राना।

ग्रमिया चली गई। किन्तु तत्काल ही प्रतीत हुग्रा, कुछ लोग सम्भवतः ग्रौर ग्रा रहे हैं। नीचे से उनका बोल स्पष्ट सुनाई दे रहा था।

इसी क्षण उल्लसित मालती बोली—ग्रापको किसी ग्रत्यन्त ग्रावश्यक कार्य से कहीं जाना तो नही है ? मेरा मतलब केवल यह जानने से है कि ग्राध घंटा तक तो ग्राप ठहरेंगे ही।

जान पड़ता है, शर्म्माजी उसकी ग्रीवा पर उड़ती हुई एक लट की ग्रोर देख रहे थे। बोले—ग्रब तो उलझ ही गया हूँ······।

मालती ने लक्ष किया—उसका नाम एक लता से भी सम्बद्ध है। बोली—लेकिन सुलझाव आप पर निर्भर है।

"चले जाने का संकेत काफ़ी शिष्ट है!" शर्म्माजी इस तरह बोले कि मुसकराहट से उनके दो दांत भी झलक पड़े।

भावमत्त मालती गम्भीर हो गयी। बोली—ऐसी बात हो तो, मैं जीवन-भर के लिए निमंत्रण देती हूँ। आपको कहीं जाने की आवश्यकता न होगी।

उत्तर में शर्म्माजी ने एकाएक अत्यधिक गम्भीर होकर जैसे एक निःश्वास को दबा लिया हो—बोलने की आवश्यकता नहीं समझी।

इसी क्षण मां के साथ तारिणी और पूर्णिमा आ गयीं। पुलक हास और उत्साह जैसे उस कक्ष भर में फैल गया।

मालती ने परिचय कराया, फिर वह बोली—देख लो, यही हैं मेरे मास्टर साहब। इन्हीं की प्रेरणा से मेरे हृदय में कला के प्रति अनुराग उत्पन्न हुआ था।

"किन्तु यह श्रेय लेते आज मुझे सकोच हो रहा है" शर्म्माजी बोले—मैं इतना बदल गया हूँ कि मेरे तब और अब में कोई साम्य नहीं है। मैं कला को उद्देश्यहीन नहीं मानता।

मां, पूर्णिमा और मालती एक साथ शर्म्माजी की ओर देखने लगीं।

तारिणी बोली—आनन्द को कदाचित् आप उद्देश्य में सम्मिलित नहीं मानते।

"आनन्द? आनन्द तो सापेक्ष्य वस्तु है। प्रत्येक व्यक्ति आनन्द को पृथक्-पृथक् रूपों, प्रकारों और संयोगों में देख सकता है। फिर व्यक्ति का आनन्द यदि समाज के विकास के प्रतिकूल ठहरता हो, तो मैं ऐसे आनन्द की कला को कभी जीवित न रहने दूं।

सुनकर मां स्थिर रहीं, किन्तु तारिणी और पूर्णिमा अवाक् हो उठीं।

क्षणभर रुककर मालती कहने लगी—उन दिनों शायद बीस रुपये पर (शर्म्माजी के समर्थन की कामना से) क्यों? हां, बीस रुपये पर—मुझे शहर

से बाहर साइकिल पर हिन्दी पढ़ाने आते थे। आज तो चार-पाँच सौ रुपये इन्हें अपने प्रेस से मासिक बाँटने पड़ते हैं! क्यों ?

शर्माजी बोल उठे—सात-सौ से भी ऊपर।

"लो सात-सौ से भी ऊपर!—और इतना ही क्यों?" मालती गौरव का अनुभव करती हुई कहने लगी—आज तो ये हमारे देश के गौरव ..."।

"बस रहने दो।" शर्माजी ने बीच ही में बात को समाप्त करने का आदेश करते हुए कहा—"अपनी श्रद्धा को अधिक आगे मत बढ़ाओ। देश बहुत बड़ी चीज है, सेवा भी कम बड़ी नहीं। जो कुछ सोचता हूँ, उसका दशांश भी तो नहीं कर पाता। हमारे देश की जनता शिक्षित ही कितनी है, जो उसकी समस्याओं को लोग ठीक तरह समझ सकें। फिर वह शिक्षा भी कितनी एकांगी है? जीवन के असली महत्व को हममें से कितने समझ पाते हैं!"

सुनकर मालती अपने ऊपर एक चोट का अनुभव करने लगी। अब उसके मन में बार-बार यही प्रश्न उठता—एक ये हैं!—एक मैं।

तब जान पड़ता है, विषय को बदलने की इच्छा से वह बोल उठी—देखती हूँ, आप हमेशा हर बात में कितनी गहराई खोजते हैं!

आगत पुरुषों के स्वागत में तारिणी और पूर्णिमा प्राय एक मत होकर उन्हें बनाने की चेष्टा करती आ रही थी। किन्तु आज वे भी अपेक्षाकृत गम्भीर जान पड़ती थी। कदाचित् इस विचार से कि ये कितने विचित्र आदमी हैं, जो प्रशंसा की बात भी नहीं स्वीकार करते।

पूर्णिमा बोली—अच्छा मास्टर साहब, आप सदा व्यस्त रहते हैं, या किसी प्रकार के मनोरंजन की भी आवश्यकता आपको पड़ती है?

माँ उठी और टहलती हुई छज्जे पर आ गयी। मालूम हुआ, किसी ने कोई सूचना दी है।

शर्माजी सोचते थे—मनोरंजन? कैसा मनोरंजन? गुलाम और पतित देश, रूढ़ियों और परम्पराओं से बँधा हीन समाज और संघर्ष-जर्जर मनुष्य को क्या इतना अवसर है कि वह मनोरंजन को खोजता फिरे?

फिर सोचते हैं—किन्तु क्या यह दृष्टि एकांगी नहीं है ? हँसने-बोलने और अपनी समस्याओं को सुलझाने के सिलसिले में घड़ी-दो घड़ी का मनोरंजन तो सबके लिए अत्यन्त आवश्यक है। कौन इससे इन्कार कर सकता है ?

माँ ने भीतर आकर सूचना दी—गेहूँ साढ़े नौ रह गया !

सुनकर सभी क्षण-भर स्तब्ध रह गये शर्म्माजी बोले—बड़ा कठिन समय आ रहा है !

गम्भीर माँ बोली—जैसे-जैसे भगवान रक्खेंगे वैसे-वैसे हमें रहना होगा।

थोड़ी देर मौन रहने के बाद फिर मूल विषय पर आते यकायक भाव दल गया। हँसत हुए शर्म्माजी कहने लगे—ये सब बातें मैं इस तरह सहज नहीं बतलाता। इस घर में मेरी हरएक बात का मूल्य होता आया है। कुछ गम बटाने की कहो तो बतलाऊँ भी।

माँ तारिणी और पूर्णिमा सब-की-सब क्रम-क्रम से शर्म्माजी और मालती ोनों की मुद्राओं को ध्यान से देखने लगीं। क्षण-भर बाद माँ ने जब शर्म्माजी ी 'हर एक बात के मूल्य होने' का अभिप्राय समझ पाया, तो वे आप-ही-आप ास पड़ीं। बोलीं—देखती हूँ, जितने भी आदमी अब तक मेरे यहाँ आये, अपनी ातचीत में, किसी ने भी हमको इतना आनन्द नहीं दिया, जितना बेटा तुम्हारी ास बात ने।

मालती इस समय अपना उत्तर रोककर माँ की ओर आकृष्ट हो गयी ौर पूर्णिमा सोचने लगी कि काम बटाने से इनका अभिप्राय क्या है ?

माँ ने इसी क्षण कह दिया—आज भी बेटा तुम्हारी बात खाली न ायगी। जिस लायक हूँ, ज़रूर करूँगी। लेकिन यह काम बटाने की बात मेरं ामझ में नहीं आयी।

"हाँ, मैं हैरान हूँ कि' मालती तत्काल बोल उठी—आखिर आपक ातलब क्या है ? इतने दिनों बाद जो आपका दर्शन भी हुआ, तो लगे अ हेली बुझाने।

अंतिम बात में मालती की धृष्टता देखकर माँ को किंचित लज्जा का अनु:

हुआ। पूर्णिमा तारिणी के कन्धे से लगकर उसके कान में चुपचाप कुछ कहने लगी।

परन्तु उस ओर ध्यान न देकर शर्म्मा जी बोल उठे—युग कितना बदल रहा है, कभी आप लोगों ने सोचा है? सोचा है कभी कि आज हमारे देश को कला के नाम पर वायोलिन की मधुर झंकार, अभिनय और नृत्य-कला के नव-नव प्रकारों की अधिक आवश्यकता है या उस संगठित शक्ति और स्वाधीनता की, जो मदान्ध फैसिस्ट देशों के आक्रमणों से हमें बचा सके—हमारी संस्कृति की रक्षा कर सके? कर सकेगी रक्षा उसकी उस समय तुम्हारी यह कला, जब फ़ैसिस्ट देशों के सैनिक हमारी सभ्यता, संस्कृति और सामाजिक मर्यादा को भंग करने—उसे कुचलने—आवेंगे?

पूर्णिमा बोली—लेकिन हम कर ही क्या सकते हैं? हमारी सामर्थ्य ही कितनी है?

"इसके सिवा ये समस्यायें एक तो राजनैतिक हैं, दूसरे क्षणिक।" गम्भीरता-पूर्वक मालती बोली—"समस्त काल-व्यापी कला की शाश्वत सत्ता पर इनका क्या प्रभाव हो सकता है!"

इसी समय अमिया शरबत ले आई। माँ, तारिणी तथा पूर्णिमा के बीच थोड़ी-बहुत अस्त-व्यस्तता उत्पन्न हुई। मालती बोली—अब मैं तो शरबत लूँगी नहीं। मुझे चाय बना ला अमिया। शर्म्मा जी बोले—शरबत के बजाय चाय मैं भी अधिक पसन्द करूँगा।

मालती की ओर संकेतकर अमिया बोली—आपने शरबत के लिए ही कहा था।

मुस्कराती पूर्णिमा की ओर देखती हुई मालती बोली—तूने देर कर दी, तब मुझे भी राय बदलनी पड़ी।

पूर्णिमा बोली—तो ला, एक गिलास मुझे दे दे। दूसरा माँ तुम ले लो।

माँ ने कहा—मैं न लूँगी।

तब तारिणी ने उसे ले लिया।

शर्म्मा जी ने कहा—केवल यह कह देने मात्र से आज का कोई नागरिक बरी नहीं हो सकता कि ये समस्याएँ तो राजनैतिक हैं। इसलिए मेरे साथ

इसका सम्बन्ध ही क्या है ! और हम कर क्या सकते हैं, यह कहना हमारी पराजित भावना का द्योतक है। 'हम कर ही क्या सकते हैं' न सोचकर सोचना हमें यह चाहिए कि हम क्या नहीं कर सकते ?—और यह कि—जो कुछ भी कर सकते हैं, क्या हम उसे कर रहे हैं ?…रह गयी बात समस्त काल-व्यापी कला की शाश्वत सत्ता की। सो जीवन की भांति कला की कोई भी स्थिति, रूप-रेखा और सत्ता समस्त काल-व्यापी नहीं होती।

उत्तर सुनकर कमरे भर में एक निस्तब्धता-सी छा गई। उधर इन शास्त्रीय कथनों और विवादों से मां को जब कोई दिलचस्पी न जान पड़ी, तो मालती की ओर देखती हुई वे बोल उठीं—यह बहस तो खत्म होने से रही। अपने मास्टर साहब को वायोलिन ही बजाकर सुनाया होता।

किन्तु ऐसे गम्भीर विचार-विमर्श के समय वायोलिन बजाने का मालती में कोई उत्साह न रह गया था। इसका एक कारण यह भी था कि शर्म्माजी के विचारों द्वारा वह अपनी कला-प्रियता की अवमानता का भी उत्तरोत्तर अनुभव कर रही थी। अतएव वह बोली—इस समय तो मैं इसके लिए तैयार नहीं हो सकती मां।

शर्म्मा जी मुस्कराते हुए बोले—मैं तुमसे इस समय ऐसे ही उत्तर की आशा करता था।

इस पर पूर्णिमा तारिणी के कन्धे से लगकर खिलखिलाने लगी। यहाँ तक कि उसे रूमाल मुंह से लगा लेने की जरूरत पड़ गयी। मां चुप रहीं। हां, एक बार मुस्कराने की असफल चेष्टा उन्होंने जरूर की।

मालती शान्त भाव से बोली—मैं बहस नहीं करना चाहती। लेकिन इतना अवश्य जानती हूँ कि युद्ध के समय भी हर आदमी सैनिक नहीं बनता। इसके सिवा युद्ध के सैनिकों को भी मनोरंजन की आवश्यकता होती है। अवकाश के समय वे मनोरंजन के साधनों पर भी उसी प्रकार टूट पड़ते हैं, जैसे भूख लगते ही खाने के ऊपर। मनुष्य चाहे जिस स्थिति में हो, कभी-न-कभी भावनाओं, तरंगों जीवन की मधुर स्मृतियों और भविष्य के स्वर्ण-प्रभात की स्वप्न-कल्पनाओं में निमग्न होना अवश्य चाहता है। और इसी

में कला की सार्थकता भी है। रह गयी बात देश की रक्षा की, सो इसकी ज़िम्मेदारी सरकार की है, न कि जनता की। जनता पर तो तब होती, जब सरकार ने उसे इस योग्य बनाया होता। निहत्थे आदमी अपने ऊपर आक्रमण हो जाने पर साधारण बौद्धिक प्रयोगों और ज्ञात विधियों द्वारा आगत संकट के दुष्परिणामों से भले ही थोड़ी-बहुत रक्षा कर लें, किन्तु वे आक्रमणकारी को आक्रमण करने से कभी रोक नहीं सकते।

एकाएक माँ तारिणी और पूर्णिमा मालती का उत्तर सुनकर सजग हो उठीं। भावी संकट की कल्पना से एक उनके बीच हलचल-सी उपस्थित हो गयी।

किन्तु ज़रा भी अस्थिर न होकर शर्माजी बोले—तुम्हारे तर्क बहुत पुराने हैं। कला की सार्थकता मनुष्य को केवल तरंगित, विह्वल, विवश और अचेत कर देने में नहीं, जीवन के विकास में उसको सजग, सतर्क, सचेत, आरूढ़, कटिबद्ध और उत्तेजित करने में भी है। फिर गुलाम, पशु और असमर्थ जनता की यह परले दरजे की कायरता है कि वह सरकार के उन स्वेच्छापूर्ण विधानों को भी, जो उसने व्यवस्था और शांति-रक्षा के नाम पर प्रचलित किये हैं, वरदान मानकर चुपचाप सहन करती जाय।

व्यंग्य के स्वर में, कुटिल मुस्कान के साथ पूर्णिमा बोली—तो इसके लिए क्या आप हम विवाहित स्त्रियों से भी घर-गृहस्थी त्याग कर, सर में कफनी लपेट कर, चल देने की आशा कर रहे हैं?

"यह बात मेरे बतलाने की उतनी नहीं, जितनी उन लोगों के स्वयं सोचने और तै करने की है, जिन्होंने परिस्थितियों के आगे अपने आपको बलि-पशु बना लिया है।" शर्मा जी ने कुछ इतने गम्भीर होकर ऐसे ओजस्वी स्वर में कहा कि सब अवाक् किंवा अस्थिर हो उठे।

इसी समय अमिया ट्रे में चाय ले आई। एकाएक तारिणी के होंठ कुछ हिले। वह बोली—आपके लिए चाय मैं बना दूं।

शर्माजी बोल भी न पाये थे कि मालती ने मुस्कराते हुए कह दिया—धन्यवाद। उसका तात्पर्य यह था कि यह कार्य-निर्वाह तो मुझे करना था।

पूर्णिमा ने फिर तारिणी के कान में फुसफुस किया। शायद कहा कि प्राइवेट-सेक्रेटरी बड़ा तेज पड़ रहा है! शब्द कुछ ऐसे श्रमन्द थे और स्वर में ऐसी चंचलता कि शर्म्माजी ने ताड़ लिया। बोले—पूर्णिमाजी, आपको तो एक सफल सेटायरिस्ट लेखिका होना चाहिये। आप में इसके अनुकूल समस्त गुण हैं।

चाय ढालती तारिणी बोल उठी—इसी तरह एक-एक करके हम सबको बहका लीजिये। आपका यह नुसखा मुझे बहुत पसन्द आया। अच्छा, मुझे आप क्या करने को कहते हैं?

माँ बोल उठीं—ऐसी बात मत कहो बड़ी-बहू। बटा, तुम इसकी बात का कुछ खयाल न करना। ये दोनों-की-दोनों बड़ी हँसोड़ हैं।

पूर्णिमा इसी क्षण कहने लगी—बाद मुद्दत के हम लोगों को जो एक राही मिला भी, तो तुम हमें खुलकर उससे दो बातें तक कर लेने की आज़ादी नहीं देना चाहतीं। तुम ठहरीं बड़ी-बूढ़ी माँ तुम्हें चाहिए कि हमें आशीष-भर देती रहो,·· बस। दुनियाँ भर की पंचायत में पड़ने की तुम्हें क्या ज़रूरत?—है न दीदी?

किन्तु तारिणी मुस्कराती बोली—अच्छा ऐसी बातों में मेरा समर्थन तुम्हारे काम का न हो, तो···?

इस पर सब ने हँस दिया। केवल माँ ने झट उत्तर दिया—अच्छी बात है, मैं अब न बोलूँगी। जो तुम्हारे मन में आये सो बको।

मालती मन-ही-मन घुल रही थी। उसके मन में आया कि वह अम्माजी को संकेत कर दे कि वे पूर्णिमा की बातों में न पड़ें। किन्तु संकोचवश वह फिर इस सम्बन्ध में कुछ कह न सकी।

पूर्णिमा बोली—तुम्हारे पैर पड़ती हूँ माँ, मुझे दो-चार बातें और कर लेने दो।···हाँ साहब, बतलाइये, दीदी के बारे में आपने क्या तै किया?

तारिणी शर्म्माजी के प्याले में चीनी घोल रही थी। एकाएक उसके होठों में कम्पन हुआ और वह बोली—चाहे जैसी चाय मैं ढाल दूँ, मेरा तो विश्वास है पीने वाले को कभी शिकायत हो नहीं सकती।···लीजिये, शर्म्माजी

पूर्णिमा बोली—दो घूंट पीकर बतलाइयेगा, तो जजमेंट और भी अधिक बलेंस्ड रहेगा।

शर्माजी समझ गये, ये लोग इन समय वार्तालाप में गम्भीर कितने हैं। तब वे सचमुच दो घूंट पीकर बोल उठे—माफ़ कीजियेगा, अगर आप स्थानीय काफ़े-डी-लग्ग की मलका होतीं, तो मैं आपके यहां चाय पीने नित्य आया करता।

एकाएक मालती और पूर्णिमा ने ताली पीट दी। हाथ उठाकर एक नमस्कार (सलाम) के साथ प्रफुल्लित तारिणी बोली—शुक्रिया। (दाँतों में जिह्वा ले जाकर) नहीं, धन्यवाद !······पर आपको मालूम होना चाहिए शर्माजी कि मेरा छोटा भाई मसूरी में एक होटल का ही बिज़नेस कर रहा है।

आश्चर्य के साथ शर्माजी बोले—अच्छा !

और उत्साहित पूर्णिमा कहने लगी—और मैंने भी शर्माजी हास्यरस की कुछ कहानियाँ लिख रखी हैं। कभी आपको दिखलाऊँगी। लेकिन···अच्छा, अब आप आयेंगे कब ?

"बारह वर्ष के बाद इसी बार आये हैं।" मालती कुछ इस तरह बोली जैसे कुछ कहते-कहते रुक गयी हो।

"तो शंकरजी का-सा फेरा होता है आपका !" पूर्णिमा हँसते-हँसते बोल उठी—"यह बात है ! लेकिन पार्वतीजी को भी साथ रखा कीजिये, तो अच्छा हो !"

इस क्षण शर्माजी के सामने आज की रुग्ण, अस्वस्थ और चिड़चिड़ी रेणु जैसे समस्त आकार खड़ी हो गयी। और इसी क्षण मालती ने कह दिया—सो इस बार भी ये अपने मन से थोड़े ही आये हैं। मैं ही जबरदस्ती खींच लायी हूँ।

माँ बोली—"ख़ैर, किसी तरह सही। इतनी कृपा क्या कम है कि आये तो।

"पर अबकी बार जो बारह वर्ष बाद आये, तो कौन जाने बीबी कहाँ हों······।" पूर्णिमा बोली—और हम लोग···?

चिन्तित-सी माँ बोल उठीं—एक दिन आगे की बात तो कही नहीं जा सकती। कितना समझाती हूँ कि इस तरह नहीं चल सकता। पर इसकी समझ में ही कुछ नहीं आता। आशीर्वाद दीजिये कि इसका जीवन सुखी बने।

संकोच से मालती गम्भीर हो उठी। कुरसी से उठकर टहलती हुई वह कभी माँ की ओर देखती, कभी शर्माजी की ओर।

अन्त में उठते हुए शर्म्माजी बोले—पर विवाह के लिए इतनी चिन्ता करने की भी जरूरत नहीं है। एक-न-एक दिन तो वह होगा ही। हाँ, उसकी प्रतीक्षा में जीवन का यह बहुमूल्य समय खोना अलबत्ता शोचनीय है। बल्कि मैं तो यह भी कहना चाहूँगा कि अगर ये देश-कार्य की ओर दृष्टि डालें, तो इनके जीवन को अपने आप पूर्ण और सफल होते देर न लगे!

शर्म्माजी को चलने के लिए तत्पर देखकर मालती सबके साथ पीछे-पीछे चलने लगी। बोली—चलिये, आपको पहुँचा आऊँ।

सुनकर शर्म्माजी को आश्चर्य हुआ। उस आश्चर्य में एक विचित्र प्रकार की मधुरता थी। उन्हें अपूर्व प्रसन्नता हुई, कुछ उस तरह की, जैसी समुद्र के किनारे पहुँच जाने पर हो।—आशंका भी हुई, जैसी परीक्षा दे देने के पश्चात् हुआ करती है। वे चल रहे थे; किन्तु उन्हें प्रतीत हो रहा था, आज इस गति में थोड़ा परिवर्तन है।

कमरे के द्वार पर आकर बोले—इतनी तकलीफ़ उठाने की क्या ज़रूरत है? मैं चला जाऊँगा।

फिर मालती की ओर दृष्टि डालते हुए कहने लगे—विश्वास मानो, तुरन्त ही लौट न आऊँगा।

माँ बोली—सो आपका घर है। ऐसा सौभाग्य कहाँ मिलता है जो आप जैसा देश-सेवक इस घर को पवित्र करे।

हाथ जोड़कर पूर्णिमा बोली—और मैं अपनी धृष्टता के लिए अगर क्षमा माँगूं तो आपको कहीं बुरा न लगे, यही सोचकर···। लेकिन क्या आप

हमारे ऊपर कृपा-भाव रखकर कम-से-कम हफ्ते में एक बार अवश्य···?···मैं गाड़ी भेज दिया करूँगी।' ···फिर पेट्रोल-राशनिंग की बात सोचती हुई बोली—'खैर, सवारी भेज देने का प्रबन्ध कुछ-न-कुछ हो ही जायगा।

"खैर, आने के लिए सवारी बाधा नहीं पहुँचायेगी।" माँ बोल उठी।

हँसती हुई तारणी बोली—मैं एक ही बात का आपको प्रलोभन दे सकती हूँ। वह यह कि चाय आपको आपकी इच्छा के अनुसार···। और उसने हाथ जोड़ लिए।

सब लोग फिर हँस पड़े।

माँ ने कह दिया—क्या बताऊँ। बड़े बेटा भी इस समय नहीं हैं, लेकिन मेरी प्रार्थना है कि आप आते रहें बराबर।

"मैं थोड़ी दूर आपको भेज आऊँ माँ।" मालती ने किंचित् संकोच के साथ पूछा।

आश्चर्य से माँ बोली—"तू भेजने जा रही है! अच्छी बात है।" यद्यपि उन्हें यह उचित नहीं प्रतीत हुआ।

फिर सबने नमस्ते की।

गिरधारी ने माँ को प्रणाम किया तो वे बोलीं—जियो-जियो बेटा।

कार पर जब शर्माजी पीछे बैठ गए और उसके बगल में मालती, तो माँ के जी में कुछ उलझन-सी हो उठी। कार जब चल पड़ी, तो अन्तिम नमस्ते फिर हुई।

हाथ जोड़े हुए पूर्णिमा बोली—मेरी धृष्टता···और तारणी—मैं क्या कहूँ?

दोनों जब पोर्टिको से अन्दर लौटने लगीं तो अलग-अलग कुछ सोच रही थीं। एक को दूसरे से कुछ भी कहने की आवश्यकता न थी।

## तीन

आज रात को बड़ी देर तक मालती को नींद नहीं आई। वह करवटें बदलती रही। फिर उठी और उसने आलमारी से एक पुस्तक निकाली। वह उसे पढ़ती रही। किन्तु पाँच पेज तक पढ़ जाने के बाद वह जब अपने आप

से पूछने लगी—कितना क्या···पढ़ा ?' तो उसे प्रतीत हुआ कि वह एकदम कोरी है; कुछ पढ़ नहीं सकी। उसने चाहा कि वह वायोलिन वजाये, किन्तु आज उसे उसमें भी कोई आकर्पण नहीं रह गया था। यकायक उसके मन में आया, मेरी इस कोमल देह का क्या होगा ! कितने कलुप को उसने अपने साथ लपेट रक्खा है ! वार-वार उसका ध्यान गिरधारी की ओर दौड़ जाता। उन्हीं की बातें घूम-फिरकर उसके मानस पर तैरने लगतीं। वार-वार वह सोचने लगती—मेरा अब तक का जीवन व्यर्थ चला गया ! मैंने अब तक किया क्या ! वक्त से खाना खा लेना, इधर-उधर निरुद्देश्य घूमना, यह भी कोई जीवन है !

उसने सोचा—कला से प्रेम और उसका आनन्द। लेकिन उससे मुझको मिला क्या ? और उससे मैंने किसी को दिया भी क्या ? फिर कला के प्रेम से ही क्या जीवन पूर्ण हो जाता है ? हाँ जीवन की पूर्णता अवश्य एक कला है।···और वह आनन्द भी कितना अधूरा है, कितना नश्वर, जो मुझे जीवन की पूर्णता की ओर ले जाने में सहायक नहीं है ? एक शर्म्माजी हैं जो कहीं भूल से निकल पड़ें तो रास्ते से गुज़रने वाले लोग भी उन्हें घेर कर खड़े हो जाँय और ललच उठें कि वे हमसे दो बातें ही कर लें। समाज की श्रद्धा उनकी अर्चना करती है, देश का हृदय उन पर अपने को न्यौछावर करने के लिए तत्पर रहता है।···क्या मैं ऐसी नहीं वन सकती ? क्या मैं···? क्या···?

एकतो उसे वड़ी कठिनाई से नींद आयी। फिर उस नींद में भी वह स्वप्न ही देखती रही। वह जब सवेरे उठी, तो उसके पलक भारी थे, उसकी आँखें दुख रही थीं। परन्तु जव उसे खयाल आया कि इन पलकों पर आज रात-भर उनके निमंत्रण रहे हैं, आह्वान गूंजे हैं, तो उनका मन नाच उठा। वह उत्फुल्ल मन से उठी और घूंघरू पहनकर नाचने लगी। देर तक वह नाचती रही। तव तक वह वरावर नाचती रही, जब तक एकदम से शिथिल होकर गिर नहीं पड़ी।

दूसरे दिन की वात है। तीन वजे के लगभग  अनक प्रात
पहुँची, तो वह क्या देखती है कि भाभी अलमारि  मालती  स्ताव
मालती जानती है कि कहीं चलने की वात तुरन्त  मिलन
तैयार नहीं हो सकती। कम-से-कम एक दिन पह  २५  हैं
चाहिये। कौन-सी साड़ी उस अवसर के वाताव
धैर्य के साथ इसे निश्चय करना होता है। ब्लाउज  पहा
वात है। कानों में वह झूमर प्रायः कम पहनती हैं। पर इससे क्या? कभी पहनने की इच्छा तो हो ही सकती है। इन सब वातों को तै करने के लिए कुछ वक्त भी तो चाहिये।

अस्तु मालती सोचने लगी—आज ऐसी कहाँ की तैयारी है, जो भाभी साड़ियाँ उलट-पुलट रही हैं।

तारिणी स्नेह-भाव से वोली—आज सिनेमा देखने का इरादा है। तुम तो चलोगी नहीं, इसीसे तुमसे नहीं कहा। शारदा साथ रहेगी। शायद छोटी भी चलें।

मालती अन्यमनस्क थी। अतएव उसने कुछ कहा नहीं, केवल सुन लिया। साड़ियाँ देखने में उसका ध्यान लग नहीं रहा था। यद्यपि हैं एक-से-एक वढ़िया और क़ीमती साड़ियाँ उसके पास भी। किन्तु इतनी अधिक संख्या में नहीं हैं। और दिन होता, तो सम्भव था कि इस चुनाव में वह स्वयं भी तारिणी का साथ देती; किन्तु इस समय न जाने क्यों यह कार्य्य उसे रुचिकर नहीं हुआ। थोड़ी देर वह चुपचाप पलंग पर बैठी रही। फिर तकिया सिर के नीचे लगाकर लेट रही; किन्तु फिर उठकर कुछ सोचती हुई पूर्णिमा की ओर चल दी।

अन्दर पहुँचते ही वोली—"कहो वीवी, क्या इरादे हैं?" सदा की भाँति मुस्कराकर पूर्णिमा ने तकिया-गिलाफ में रेशमी अक्षर पिरोने का कार्य रोककर पूछा और फिर दोनों हाथों को परस्पर गुम्फित करके ऐसे ढंग से अँगड़ाई ली कि एकदम से अँगुलियाँ चटाचट वोल उठीं।

से पूछने लगी ने देखा, तकिये के आवरण पर जो अक्षर बन रहे हैं, उनके कोरी ऐसे शब्द बनता है—स्वप्न। तब कुतूहल-वश उसने पूछा—यह क्या है ?

मृदुकंठ से पूर्णिमा बोली—क्यों, 'स्वप्नों के राजा' लिखना अच्छा न होगा ?

सुनकर मालती के होंठों पर मुस्कराहट आ तो गयी, पर ठहर न सकी। उसका ध्यान अन्यत्र चला गया। गद्दे पर ही वह पूर्णिमा के पास आकर बैठ गयी थी। अब उठी और दाँतों में कहीं से तृण दबाकर उसे खुटकती और फुरकती हुई बोली—बड़ी भाभी आज सिनेमा देखने जा रही हैं। तुम साथ जा रही हो न ?

पूर्णिमा उठी और दरवाज़े तक आकर बोली—क्यों तुम नहीं चलोगी क्या ?

"नहीं तो।" बिना ठहरे कहती हुई मालती आगे बढ़ गई और अन्त में माँ के पास जा पहुँची। वे गीता सामने रक्खे, आँखों पर चश्मा धारण किये, ध्यानावस्थित थीं।

बेटी को आया जानकर स्नेहभाव से पूछने लगीं—क्या टाइम हुआ बेटी ?

"यही साढ़े चार के लगभग होगा। क्यों ?" कहकर मालती चुपचाप माँ की ओर देखने लगी।

माँ ने कहा—आज चार बजे से रामलाल बाबू के यहाँ कीर्तन है तुझे भी चलना है। पहले से कहने का मुझे खयाल ही नहीं रहा। उसकी बहू ने हाथ जोड़कर कहा था कि बीबी अगर न आयीं तो कीर्तन तो होगा, पर रंग न जमेगा।

अन्तिम बात कहते हुए माँ कुछ अधिक प्रसन्न देख पड़ीं। कदाचित् वे सोचती थीं कि इस बात को सुनकर मालती अवश्य प्रभावित होकर चलना-स्वीकार कर लेगी। परन्तु इसके विपरीत हुआ यह कि माँ का कथन सुन कर मालती जैसे चौंक पड़ी। अभी वह दोनों भाभियों के यहाँ से होकर

आयी है। उसने जिन कार्यों में उन्हें व्यस्त और संलग्न पाया, उनके प्रति यों भी वह अरुचि से भर गयी थी। अब यहाँ माँ ने भी उससे ऐसा प्रस्ताव कर दिया।

सुनते ही मालती के मुख की आकृति परिवर्तित हो गयी। जरा रुककर उसने कहना प्रारम्भ किया—तुम जानती हो माँ कि मैं ऐसी जगह नहीं जाती। मुझे इन सब बातों में कोई आस्था नहीं है; फिर भी तुमने···। खैर मैं किसी तरह नहीं जा सकती। मैं पूछती हूँ, तुमको अपनी राम-भक्ति से मतलब है या दुनिया-भर की भक्ति-भावना का तुमने ठेका ले लिया है ?

"लेकिन अगर कीर्तन में जरा देर के लिए तू···" माँ ने कहा ही था कि बीच में ही बात काटती हुई मालती बोल उठी—जरा देर को !···अरे मैं एक मिनट के लिए भी नहीं जा सकती। मुझे खुद बहुतेरे काम हैं। मैं अभी शर्माजी के यहाँ जा रही हूँ। परसों उनसे मेरी बातचीत हो चुकी है। असल में मैं यही तुमसे कहने आयी थी।

माँ कुछ नहीं बोलीं, मन-ही-मन अत्यधिक असन्तुष्ट हो उठीं। मालती जब चलने लगी, तो उन्होंने सिर्फ इतना कहा—जाने मेरे भाग्य में क्या बदा है !

मालती सुनकर लौट पड़ी। वह यों भी कम उत्तेजित नहीं थी; फिर माँ की उपर्युक्त बात को सुनकर तो तिलमिला उठी। बोली—जो लोग भाग्य के नाम पर नित्य सिर पीटते रहते हैं, तुम्हें मालूम है, मैं उन्हें क्या कहकर पुकारती हूँ ?

माँ चश्मे के भीतर से अवाक्, निःशब्द जैसे आँखें फाड़-फाड़कर देखती रहीं, कुछ कह न सकीं।

माँ को चुप पाकर मालती जोर से सिर हिलाकर बोली—वे कायर होते हैं कायर !—और मैं उनकी जमात से घृणा करती हूँ !

कहकर, थोड़ी देर रुककर, उत्तर न पाकर पुनः मालती जाने लगी तो माँ उठीं और गीता की पुस्तक आलमारी में रखने लगीं। एक निःश्वास उन्होंने लिया और बोलीं—हे कृष्ण !···हे कृष्ण !!

शर्माजी 'संजीवन' कार्यालय में बैठे हुए अपनी दैनिक डाक देख रहे थे। शाम के पाँच बजे थे और आफ़िस के सभी कर्मकारी छुट्टी पाकर जा रहे थे।

इसी समय मालती कार लेकर आ पहुँची। शर्माजी ने देखते ही कहा—आओ, बैठो। फिर पत्र देखते हुए बोले—कहो, क्या हाल-चाल है ?

चश्मे के भीतर से आँखों की पैनी दृष्टि एक साथ ही सब-कुछ पढ़ लेती है। मन में जो भाव आते हैं, उन्हें छिपाकर रखना नहीं जानते। आज और दिनों की अपेक्षा रज्जन की तबियत कुछ ज्यादा खराब है। एक बार काम के बीच ही उठकर उसे देखने के लिए घर जाना पड़ा है। डाक्टर का कहना है—टाइफायड उसे हो गया है। अत्यधिक चिन्तित जान पड़ते हैं।...आज शेव भी नहीं किया है, न कपड़े बदले हैं। दोपहर को खाना नहीं खाया। सिर्फ़ एक बार थोड़ा दूध पिया है।

विनम्र कण्ठ से मालती बोली—बतलाइये, मुझे क्या करने को कहते हैं।

मुद्रा पर एक बार प्रसन्नता की दीप्ति आ गई। पत्र पढ़ना छोड़कर एक ओर रख दिया और बोले—इसके पहले कि तुम सार्वजनिक क्षेत्र में आओ, मुझे यह बतला दो कि तुम्हारे जीवन का मुख्य ध्येय क्या है ?

"मैं कुछ नहीं जानती" समर्पित-सी मालती बोली—सिवा इसके कि आप जो कुछ करने को कहें, उसे मैं चुपचाप करती चलूँ। उस दिन जब मैं आपको भेजकर घर लौटी, बड़े भैया से कुछ कहा-सुनी हो गई। बोले—तुमको इतना अधिक पढ़ाकर मैं पछता रहा हूँ। अगर मैं ऐसा जानता कि विवाह न करके तू इस तरह जहाँ चाहेगी, घूमेगी; जिससे चाहेगी, उससे बिना विशेष प्रयोजन मिलेगी; मेरा और माँ का कोई दबाव तुझ पर न होगा, यहाँ तक कि आये दिनों, अनेक तरह की, सच्ची-झूठी—प्रिय-अप्रिय—बातें हम लोगों को सुनने को मिलेंगी, तो मैट्रिक के बाद ही बाबू पर जोर देकर तुझे कहीं-न-कहीं विवाह के बन्धन में जकड़कर बाँध देता। आखिर हम लोगों की एक मर्यादा है; हमारा एक समाज है और उसकी कुछ सीमाएं हैं। उनके बाहर हम कैसे जा सकते हैं !

'मैंने पहली बार उनके मुँह से ये बातें सुनीं। मैं उनका आदर करती हूँ। कभी मैंने उनकी बातों का जवाब नहीं दिया। मुझे कितना दुःख हुआ, मैं कह नहीं सकती। मैं रो पड़ी। उनसे तो मैंने कुछ कहना उचित नहीं समझा, किन्तु बड़ी भाभी तारिणी को मैंने खूब खरी-खोटी सुनाई। मैंने कहा—अपना हिताहित मैं खूब समझती हूँ। हमारे समाज में स्त्री का क्या मूल्य है, क्या वे नहीं जानते? केवल स्वामी के लिए नित्य सुख-शांति की व्यवस्था करना और बच्चे जन-जनकर रात-दिन उनके पालन-पोषण में अपने को खपा देना; बस, यही दो कार्य स्त्री के लिए रह गये हैं न? मैं तुम्हीं से पूछती हूँ—मैंने भाभी से पूछा—विवाहित होकर तुम्हीं ने क्या कर लिया?

"मैं आजाद हूँ—मैं पुरुषों के बीच रहती हूँ—उनसे स्वतन्त्रापूर्वक मिलती हूँ। बस, इसीलिए मैं चरित्रहीन हूँ! और घरों के अन्दर सीता और सावित्री जैसी सती, शकुन्तला और उर्वशी जैसी सुन्दर स्त्रियों को पालते हुए भी जो लोग केप्ट प्रास्टीच्यूट् (रखैल वेश्या) रखते हैं, वे क्या हैं? मैंने भाभी से कहा—तुम उनसे पूछना, मैं इसका उत्तर चाहती हूँ। जानना चाहती हूँ, इस विषय में उनके समाज की सीमाएँ क्या कहती हैं?

"रह गयी चरित्र की बात, सो—मैंने कहा—वह केवल शरीर के ही स्थूल व्यापारों तक सीमित है, मैं नहीं मानती। चरित्र मानसिक सदाचार का दूसरा नाम है। जो लोग दुनियाँ भर के झूठ-सच, छल-प्रपंच, कपट, धूर्तता तथा ईर्षा-द्वेष के खून से रँगे रहते हैं, जो मनुष्य के साथ कुत्ते का-सा व्यवहार करते नहीं लजाते, जो सत्य और न्याय से दूर रहकर एकमात्र स्वार्थों में ही संलग्न रहते हैं, पैसे के बल पर जो जमीन और जायदाद, स्त्री और प्रेयसी के लिए भाई और पुत्र तक का छिपकर सत्यानाश कर सकते हैं जो समाज उन्हें चरित्रहीन नहीं मानता, मैं ऐसे समाज को नहीं मानती। बल्कि मैं तो उसका नाश देखना चाहती हूँ।"

मालती की बातें सुन-सुनकर शर्माजी बीच-बीच में बार-बार मुसकराते रहे। एक-आध बार तो कुछ कहने को भी हुए; किन्तु फिर सोच-समझकर बोले नहीं।

अन्त में मालती बोली—भाभी ने उनसे जो भी कहा हो। सवेरे जो बड़े भैया को बहुत गम्भीर पाया तो फिर मैंने भी स्पष्ट रूप से कह दिया—मेरे हिस्से का रुपया आप मुझे दे दीजिए। मैं आपसे और कुछ नहीं चाहती।

उन्होंने जवाब दिया—विवाह से पहले उसमें से एक पाई भी नहीं मिल सकती।

तब से मैं उनसे बोली नहीं।

जब पूरी बात मालती कह चुकी, तो शर्म्माजी ने सबसे पहले एक चुटकी ली। बोले—व्याख्यान तुम बहुत अच्छा दे लेती हो!

पर मालती उस समय गम्भीर थी। ज़रा भी विचलित न होकर वह बोली—खैर, यह तो भविष्य बतलायेगा। मजाक बनाने का आपको अधिकार है। लेकिन मैं वास्तव में चाहती हूँ, आप मुझे ठीक रास्ता सुझायें।

शर्म्माजी विचार में पड़ गये। वे सोचने लगे, इसे इस समय रुपये की आवश्यकता ही क्या हो सकती है? कहीं से भी कोई सूत्र इसकी जानकारी का जब वे नहीं निकाल सके, तो उन्होंने सीधे तौर से एक प्रश्न कर दिया। बोले—लेकिन इसी समय रुपया उठा लेने की बात उठाने का अर्थ क्या है, मैं नहीं समझ सका। सारे खर्चे के लिए आखिर घर से पूरी व्यवस्था तो हो ही रही है।

मालती बड़े असमंजस में पड़ गयी। कैसे वह अपना अभ्यन्तर खोल कर दिखलाये, कैसे वह अपने जीवन की साध प्रकट करे। फिर ऐसी अवस्था में, जब कि वह रक़म उसके हाथ में नहीं है। अगर इस स्थिति में वह अपना सर्वस्व-समर्पण प्रकट भी करे, तो उसका अर्थ क्या होगा!

क्षण भर वह मौन बनी रही। किन्तु मौन रहने से बात तो आगे बढ़ने से रही। अतएव विवश होकर वास्तविक मन्तव्य को थोड़ा इधर-उधर करते हुए उसने कहा—सीधी-सी बात है। वह रक़म जब तक मुझे मिलती नहीं, जब तक वह सुरक्षित है, तब तक उसको अपनी पूंजी मानकर जो एक संस्कारगत गौरव और अभिमान मैं अनुभव करती हूँ उसके प्रभावों से मैं कैसे बच सकती हूँ! मेरी आन्तरिक इच्छा है कि मैं उसे किसी ऐसे जनहित-

सम्बन्धी व्यवसाय में लगा दूँ, जिसका एक स्थायी महत्व हो, जो मुझे संतोष दे और जिसके नाते मैं यह सोचने का अवसर पाऊँ कि यही मेरा कार्य-क्षेत्र है।

शर्मांजी ने इस समय यह नहीं पूछा कि ऐसा जनहित-सम्बन्धी कौन-सा कार्य तुमने सोचा है। उन्होंने इस स्थिति के मर्म को भी स्पष्ट करने का आग्रह नहीं किया कि जो व्यक्ति वास्तव में रुपये के मोह और उसके प्रभावों से बचने की भावना रखता है, वह उससे बच क्यों नहीं सकता? उन्होंने मूल समस्या को ही स्पष्ट कर दिया। उन्होंने कहा—लेकिन विवाह तो तुमको एक न एक दिन करना ही पड़ेगा। उस समय तुमको रुपये की कितनी जरूरत होगी यह स्पष्ट है।

"आप कहते क्या हैं?" मालती दृढ़तापूर्वक बोली—"मैं विवाह नहीं करूँगी—किसी तरह नहीं करूँगी। मैं प्रत्येक विवाहित नारी से घृणा करती हूँ। मैं नहीं मानती कि विवाह का प्रेम के ऊपर कोई अधिकार है। मैं उसे प्रेम के ऊपर राजमुकुट के रूप में मानने को तैयार नहीं हूँ।"

विवाह के विपक्ष मे जितनी भी दलीलें दी जाती हैं, शर्मांजी जानते न हों, यह बात नहीं है। पर वे मानते हैं कि हमारे देश में स्त्रियों का कार्य-क्षेत्र बहुत ही सीमित है। उनसे यह भी छिपा नहीं है कि आज हमारे देश की संस्कृति और सभ्यता नारी के स्वतंत्र जीवन को समादर देने के लिए कतई तैयार नहीं है। अतएव उन्हें यह मान्य नहीं हुआ कि वे मालती के जीवन को अविचार, असम्मान और समाज की उपेक्षा-दृष्टि के प्रभाव में बह जाने के लिए प्रोत्साहन करें। अस्तु।

"किन्तु यह नशा तभी तक चलता है मालती" शर्मांजी बोले—"जब तक खर्च करने के लिए पास काफ़ी रुपया रहता है। एक साधारण व्यक्ति का सा जीवन व्यतीत करना पड़े, तो साल-डेढ़-साल में ही होश ठिकाने लग जायें।...मैंने कुछ खटकने वाली बातें कह दी थी, उन्हीं की प्रतिक्रिया-स्वरूप आज यह त्याग-वृत्ति दिखा रही हो। जिस दिन पैसा पास न होगा और एक ओर ये भाई और भाभियाँ भी तुम्हारे स्वतन्त्र जीवन-क्रम में छिद्र,

कालिमा और कलुष देखना प्रारम्भ कर देंगी, दूसरी ओर रूढ़िवादी और परम्पराओं का ग़ुलाम यह समाज भी तुमको अपने बीच समादर न देगा, उस दिन तुम्हारी क्या स्थिति होगी, कभी सोचा है ?"

सचमुच मालती ने कभी सोचा न था कि शर्म्माजी उसे इस तरह का उत्तर देंगे। वह यह भी नहीं जानती थी कि जब ये उसे सार्वजनिक जीवन में आने का परामर्श देते हैं, तब पचीस हज़ार रुपये की रक़म को किसी जनहित के कार्य में लगा देने को ऐसा संयोग खो देने में उन्हें कोई हिचकिचाहट होगी। किन्तु इन सब बातों के ऊपर एक बात वह बार-बार सोचने लगती—इनको मेरा ध्यान कितना है !—यह मेरा हित कितना देखते हैं !

तब मालती शर्म्माजी की कुरसी के पीछे आगयी और बोली—आपकी ये बातें मेरे निकट कोई मूल्य नहीं रखतीं। मैं तो केवल यह जानती हूँ कि मैं चाहे जैसी स्थिति में और चाहे जिस प्रकार रहूँ—इसके सिवा यह ज़लील दुनिया भी मुझे चाहे जितना पतित समझे—मुझे किसी से कोई शिकायत न होगी, यदि मैं अपनी दृष्टि में उचित पथ पर अग्रसर बनी रहूँ।

"सुनो मालती, इधर सामने आकर सुनो"—शर्म्माजी कहने लगे—"तुम इस वक्त प्रमाद की दशा में हो। मैं नहीं चाहता कि तुम मेरे प्रभाव में आकर कोई ऐसा काम कर बैठो, जिसके लिए तुम्हें बाद में पछताना पड़े। सार्वजनिक जीवन काँटों का पथ है। एक बार उसमें आगे बढ़कर फिर पीछे लौटने में दुर्दशा से मुक्ति पाना दुर्लभ है।"

शाम हो गई थी और कमरे में अँधेरा हो रहा था। इसलिए शर्म्माजी ने झट उठकर बिजली का स्विच दबा दिया। मालती अपनी कुरसी से उठकर खड़ी हो गयी। बोली—मैंने खूब सोच-समझ लिया है। आप मेरी परीक्षा ले रहे हैं, यह मैं स्पष्ट देख रही हूँ। लेकिन अब शाम हो गयी। चलिए, ज़रा घूम आयें। आज आकाश भी स्वच्छ है। पानी बरसने की गुंजायश बहुत कम है।

शर्म्माजी उठकर चलने को तत्पर थे ; किन्तु बारम्बार उनके मन में आता था—क्या मालती के साथ मेरा खुले-तौर पर घूमना जनता की दृष्टि

